"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."

पंजीयन क्रमांक "छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2007-2009."



# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## (असाधारण)
## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 330 ] रायपुर, शुक्रवार, दिनांक 6 नवम्बर 2009—कार्तिक 15, शक 1931

गृह विभाग
मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 6 नवम्बर 2009

अधिसूचना

क्रमांक एफ-14-47/दो-गृह/2008.—भारत के संविधान के अनुच्छेद 309 के परंतुक द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, छत्तीसगढ़ के राज्यपाल, एतद्द्वारा छत्तीसगढ़ लोक अभियोजन संचालनालय तृतीय श्रेणी (अराजपत्रित) सेवा के सदस्यों की भर्ती तथा सेवा शर्तों को विनियमित करने के लिए निम्नलिखित नियम बनाते हैं, अर्थात् :—

नियम

1. **संक्षिप्त नाम तथा प्रारंभ :—**
   (1) इन नियमों का संक्षिप्त नाम छत्तीसगढ़ लोक अभियोजन तृतीय श्रेणी (अराजपत्रित) सेवा भर्ती नियम, 2009 है.

   (2) ये "राजपत्र" में इनके प्रकाशन की तिथि से प्रवृत्त होंगे.

2. **परिभाषाएं :—** इन नियमों में जब तक संदर्भ से अन्यथा अपेक्षित न हो :—
   (क) सेवा या पद के संबंध में "नियुक्ति प्राधिकारी" से अभिप्रेत है, संचालक लोक अभियोजन छत्तीसगढ़;

   (ख) "संचालक" से अभिप्रेत है, संचालक लोक अभियोजन;

   (ग) "परीक्षा" से अभिप्रेत है, नियम 11 के अधीन भर्ती के लिये संचालित की जाने वाली प्रतियोगिता परीक्षा;

(घ) "सरकार" से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ़ सरकार ;

(ङ) "राज्यपाल" से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ़ के राज्यपाल ;

(च) "अनुसूची" से अभिप्रेत है, इन नियमों से संलग्न अनुसूची;

(छ) "अनुसूचित जाति" से अभिप्रेत है, जिसे भारत के संविधान के अनुच्छेद 341 के अधीन छत्तीसगढ़ राज्य के संबंध में यथाविनिर्दिष्ट अनुसूचित जाति;

(ज) "अनुसूचित जनजाति" से अभिप्रेत है, भारत के संविधान के अनुच्छेद 342 के अधीन छत्तीसगढ़ राज्य के संबंध में यथाविनिर्दिष्ट अनुसूचित जनजाति ;

(झ) "अन्य पिछड़े वर्ग" से अभिप्रेत है, राज्य सरकार द्वारा समय-समय पर यथा संशोधित अधिसूचना क्र. एफ-8-5/पच्चीस/4/84, दिनांक 26 दिसम्बर 1984 द्वारा यथाविनिर्दिष्ट नागरिकों के अन्य पिछड़े वर्ग ;

(ञ) "सेवा" से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ़ लोक अभियोजन संचालनालय तृतीय श्रेणी (अराजपत्रित) सेवा;

(ट) "राज्य" से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ़ राज्य.

3. **विस्तार तथा लागू होना :—** छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (सेवा की सामान्य शर्तें) नियम, 1961 में अंतर्विष्ट उपबंधों की व्यापकता पर प्रतिकूल प्रभाव डाले बिना, ये नियम सेवा के प्रत्येक सदस्य पर लागू होंगे.

4. **सेवा का गठन :—** सेवा में निम्नलिखित व्यक्ति होंगे, अर्थात् :—

(क) वे व्यक्ति जो इन नियमों के प्रारंभ होने के समय, अनुसूची-एक में विनिर्दिष्ट पद मूल रूप से धारण कर रहे हों;

(ख) वे व्यक्ति जो इन नियमों के प्रारंभ होने के पूर्व, सेवा में भर्ती किये गये हों; तथा

(ग) वे व्यक्ति जो इन नियमों के उपबंधों के अनुसार, सेवा में भर्ती किये जायें.

5. **वर्गीकरण, वेतनमान इत्यादि :—**सेवा का वर्गीकरण, उससे संलग्न वेतनमान तथा सेवा में सम्मिलित पदों की संख्या, अनुसूची-एक में अंतर्विष्ट उपबंधों के अनुसार होगी :

परन्तु सरकार, सेवा में सम्मिलित पदों की संख्या में समय-समय पर या तो स्थाई या अस्थाई आधार पर, वृद्धि या कमी कर सकेगी.

6. **भर्ती का तरीका :—**

(1) इन नियमों के प्रारंभ होने के पश्चात् सेवा में भर्ती निम्नलिखित तरीकों से की जायेगी, अर्थात् :—

(क) प्रतियोगिता परीक्षा/चयन द्वारा सीधी भर्ती द्वारा;

(ख) अनुसूची-चार के कालम (2) में दर्शाये गये पद धारण करने वाले व्यक्तियों की पदोन्नति द्वारा;

(ग) ऐसे व्यक्तियों के स्थानांतरण द्वारा जो अन्य सेवाओं से, ऐसे पद इस निमित्त विनिर्दिष्ट हैसियत में मूल रूप से धारण करते हों.

(2) उप-नियम (1) के खण्ड (ख), खण्ड (ग) के अधीन भर्ती किये गये व्यक्तियों की संख्या, अनुसूची-एक में यथाविनिर्दिष्ट पदों की संख्या के अनुसूची-दो में विनिर्दिष्ट प्रतिशत से, किसी भी समय अधिक नहीं होगी.

(3) इन नियमों के उपबंधों के अध्यधीन रहते हुए, सेवा में किसी भी विशिष्ट रिक्ति या रिक्तियों को जिसे या जिन्हें भर्ती की किसी विशिष्ट कालावधि के दौरान भरा जाना अपेक्षित हो, भरे जाने के प्रयोजन के लिये अपनाया जाने वाला भर्ती का तरीका या

तरीके और ऐसे प्रत्येक तरीके द्वारा भर्ती किये जाने वाले व्यक्तियों की संख्या प्रत्येक अवसर पर नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा सरकार के परामर्श से अवधारित की जायेगी.

(4) उपनियम (1) में अन्तर्विष्ट किसी बात के होते हुये भी यदि नियुक्त प्राधिकारी की राय में सेवा की अत्यावश्यकताओं को देखते हुए ऐसा करना अपेक्षित हो, तो वह सरकार के सामान्य प्रशासन विभाग के अनुमोदन के पश्चात् सेवा में भर्ती के लिये उक्त उपनियम में विनिर्दिष्ट उन तरीकों से भिन्न ऐसे तरीके अपना सकेगा, जो इस निमित्त जारी आदेश द्वारा विहित किया जाये.

7. **सेवा में नियुक्ति :—** इन नियमों के प्रारंभ होने के पश्चात् सेवा में समस्त नियुक्तियां, नियम 6 में विनिर्दिष्ट भर्ती के तरीकों में से किसी एक तरीके द्वारा, चयन करने के पश्चात् ही की जाएगी.

8. **सीधी भर्ती के लिये पात्रता की शर्तें :—** चयन हेतु पात्रता के लिये अभ्यर्थी को निम्नलिखित शर्तें पूरी करनी होगी :—

(1) **आयु** (परीक्षा के समय)

(क) उसने परीक्षा प्रारंभ होने की तारीख के ठीक आगामी जनवरी के प्रथम दिन को उसने अनुसूची 3 के कालम 3 में यथाविनिर्दिष्ट आयु पूरी कर ली हो तथा उक्त अनुसूची के कालम (4) में यथाविनिर्दिष्ट आयु पूरी न की हो.

(ख) यदि अभ्यर्थी अनुसूचित जाति, अनुसूचित जनजाति या अन्य पिछड़े वर्गों का हो तो उच्चतर आयु सीमा अधिकतम 5 वर्ष तक शिथिलनीय होगी.

(ग) छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (महिलाओं की नियुक्ति हेतु विशेष उपबंध) नियम 1997 के नियम 4 के उपबंधों के अनुसार, महिला अभ्यर्थियों की उच्चतर आयु सीमा (अधिकतम दस वर्ष तक) शिथिलनीय होगी.

(घ) उन अभ्यर्थियों को जो छत्तीसगढ़ सरकार के कर्मचारी हों या रह चुके हों उच्चतर आयु सीमा नीचे विनिर्दिष्ट सीमा तक तथा शर्तों के अध्यधीन रहते हुए, शिथिलनीय होगी :—

(एक) कोई अभ्यर्थी जो स्थाई सरकारी सेवक हो, 38 वर्ष से अधिक आयु का नहीं होना चाहिए.

(दो) कोई अभ्यर्थी जो अस्थाई रूप से पद धारण करता हो तथा किसी अन्य पद के लिये आवेदन कर रहा हैं 38 वर्ष से अधिक आयु का नहीं होना चाहिए. यह रियायत आकस्मिकता निधि से वेतन पाने वाले कर्मचारियों, कार्यभारित कर्मचारियों और परियोजना कार्यान्वयन समितियों में कार्यरत व्यक्तियों को भी अनुज्ञेय होगी.

(तीन) कोई अभ्यर्थी जो छटनी किया गया सरकारी सेवक हो, उसे अपनी आयु में उसके द्वारा पूर्व में की गई समस्त अस्थाई सेवा की अधिकतम 7 वर्ष तक की कालावधि भले ही वह एक से अधिक बार की गई सेवाओं के कारण हो, कम करने के लिये अनुज्ञात किया जाएगा बशर्ते इसके परिणामस्वरूप जो आयु निकले, वह उच्चतर आयु सीमा से तीन वर्ष से अधिक न हो.

**स्पष्टीकरण :—** पद "छटनी किए गए सरकारी सेवक" से द्योतक है, ऐसा व्यक्ति जो इस राज्य या किसी भी संघटक इकाई की अस्थाई सरकारी सेवा में कम से कम छः मास तक निरंतर रहा हो तथा जिसे रोजगार कार्यालय में अपना पंजीयन कराने या शासकीय सेवा में नियोजन के लिये अन्यथा आवेदन देने की तारीख से अधिक से अधिक तीन वर्ष पूर्व स्थापना में कमी किये जाने के कारण सेवोन्मुक्त किया गया हो.

(चार) कोई अभ्यर्थी जो भूतपूर्व सैनिक हो, उसे अपनी आयु में से उसके द्वारा पूर्व में की गई समस्त प्रतिरक्षा सेवा की कालावधि कम करने के लिए अनुज्ञात किया जाएगा बशर्ते इसके परिणामस्वरूप जो आयु निकले, वहं उच्चतर आयु सीमा से तीन वर्ष से अधिक नहीं होगी.

**स्पष्टीकरण :—** पद "भूतपूर्व सैनिक" से द्योतक है ऐसा व्यक्ति जो निम्नलिखित प्रवर्गों में से किसी एक प्रवर्ग में रहा हो और जो भारत सरकार के अधीन कम से कम 6 माह की कालावधि तक निरंतर नियोजित रहा हो, और जिसकी किसी भी रोजगार कार्यालय में अपना पंजीयन

कराने या सरकारी सेवा में नियोजन हेतु अन्यथा आवेदन देने की तारीख से अधिक से अधिक तीन वर्ष पूर्व मितव्ययिता इकाई की सिफारिशों के फलस्वरूप या स्थापना में सामान्य रूप से कमी की जाने के कारण छटनी किया गया था, या जिसे अधिशिष्ट (सरप्लस) घोषित किया गया हो :—

(1) ऐसा भूतपूर्व सैनिक जिसे मस्टरिंग आउट कन्सेशन के अधीन निर्मुक्त किया गया हो;

(2) ऐसा भूतपूर्व सैनिक जिसे दूसरी बार नामांकित किया गया हो, और
(क) अल्पकालीन वचनबद्धता अवधि पूर्ण हो जाने पर;

(ख) भर्ती संबंधी शर्तें पूर्ण हो जाने पर, सेवोन्मुक्त कर दिया गया हो;

(3) मद्रास सिविल इकाई (यूनिट) के भूतपूर्व कार्मिक;

(4) संविदा पूरी होने पर सेवोन्मुक्त किये गये ऐसे अधिकारी (सैनिक तथा असैनिक) (जिसमें अल्पावधि सेवा में नियमित कमीशन प्राप्त अधिकारी भी सम्मिलित है);

(5) ऐसे अधिकारी जिन्हें अवकाश रिक्तियों पर निरंतर छः मास से अधिक समय तक कार्य करने के पश्चात् सेवोन्मुक्त किया गया हो;

(6) ऐसे भतपूर्व सैनिक जिन्हें अशक्त होने के कारण सेवा से अलग किया गया है;

(7) ऐसे भूतपूर्व सैनिक जिन्हें इस आधार पर सेवोन्मुक्त किया गया है कि अब वे दक्ष सैनिक बनने योग्य नहीं है;

(8) ऐसे भूतपूर्व सैनिक जिन्हें गोली लग जाने तथा घांव आदि हो जाने के कारण चिकित्सकीय आधार पर सेवा से अलग कर दिया गया हो.

(ङ) विधवा, परित्यकता एवं तलाकशुदा महिला अभ्यर्थियों के संबंध में सामान्य उच्चतर आयु सीमा पांच वर्ष तक शिथिलनीय होगी.

(च) उन अभ्यर्थियों के संबंध में जो परिवार कल्याण कार्यक्रम के अंतर्गत ग्रीन कार्ड धारक है उच्चतर आयु सीमा दो वर्ष तक शिथिलनीय होगी.

(छ) जनजाति, अनुसूचित जाति तथा अन्य पिछड़ा वर्ग कल्याण विभाग की अंतर्जातीय विवाह प्रोत्साहन कार्यक्रम के अधीन पुरस्कृत दम्पत्तियों के सवर्ण पार्टनर के उच्चतर जाति के संबंध में सामान्य उच्चतर आयु सीमा पांच वर्ष तक शिथिलनीय होगी.

(ज) शहीद राजीव पांडेय पुरस्कार, गुण्डाधूर सम्मान, महाराजा प्रवीरचंद्र सम्मान धारक अभ्यर्थियों तथा राष्ट्रीय युवा सम्मान धारकों के लिए उच्चतर आयु सीमा पांच वर्ष तक शिथिलनीय होगी.

(झ) उन अभ्यर्थियों के संबंध में जो छत्तीसगढ़ राज्य निगम/मण्डल/परिषद्/शैक्षणिक कर्मचारी हो, सामान्य उच्चतर आयु सीमा अधिकतम 38 वर्ष तक शिथिलनीय होगी.

(ञ) ऐसे अभ्यर्थियों के संबंध में जो नगर सेवा के नियोजन में हैं या रहे हैं, सामान्य उच्चतर आयु सीमा अधिकतम 38 वर्ष तक शिथिलनीय होगी, परंतु किसी भी दशा में अभ्यर्थी की उच्चतर आयु सीमा 38 वर्ष से अधिक नहीं होनी चाहिए.

(ट) स्वयंसेवी नगर सैनिकों तथा नान कमीशन्ड अधिकारियों के संबंध में उनके द्वारा इस प्रकार पूर्व में की गई सेवा की कालावधि के बराबर सामान्य उच्चतर आयु सीमा में शिथिलता अनुज्ञेय होगी.

उपर्युक्तानुसार शिथिलता की सीमा 08 वर्ष होगी, अर्थात् संबंधित नगर सैनिक, कमीशन्ड अधिकारी की, परिणामित आयु 38 वर्ष से अधिक नहीं होनी चाहिये.

**टिप्पणी—** (1) ऐसे अभ्यर्थी जो उपर्युक्त खण्ड (ग) के उपखण्ड (एक) तथा (दो) में वर्णित आयु संबंधी छूट के अधीन चयन हेतु पात्र पाये गये हैं, यदि ये आवेदन प्रस्तुत करने के पश्चात् या तो चयन के पूर्व या उसके पश्चात् सेवा से त्याग-पत्र दे देते हैं, नियुक्ति के लिये पात्र नहीं होंगे तथापि यदि आवेदन प्रस्तुत करने के पश्चात् उनकी सेवा या पद से छटनी की गई हो, तो वे नियुक्ति के पात्र बने रहेंगे.

(2) किसी भी अन्य मामले में यह आयु सीमा शिथिल नहीं की जाएगी विभागीय अभ्यर्थियों के चयन में उपसंजात होने के लिए नियुक्ति प्राधिकारी की पूर्व अनुज्ञा अभिप्राप्त करनी होगी.

(2) **शैक्षणिक अर्हताएं :—** अभ्यर्थी के पास अनुसूची-तीन में दर्शाई गई सेवा के लिये विहित शैक्षणिक अर्हताएं होनी चाहिए परंतु :—

(क) अपवादिक मामलों में समिति, नियुक्ति प्राधिकारी की सिफारिश पर किसी ऐसे अभ्यर्थी को अर्ह मान सकेगी जिसके पास यद्यपि इस खण्ड में विहित अर्हताओं में से कोई अर्हता नहीं हो किन्तु जिसने अन्य संस्थाओं द्वारा संचालित परीक्षाएं ऐसे स्तर से उत्तीर्ण की हो जो समिति की राय में चयन के लिए अभ्यर्थी को विचारण को न्यायोचित ठहराती हो, और

(ख) अभ्यर्थियों को जो अन्यथा अर्ह है किन्तु जिन्होंने ऐसे विदेशी विश्वविद्यालयों से जो सरकार द्वारा विनिर्दिष्ट रूप से मान्यता प्राप्त नहीं है उपाधियां प्राप्त की है, समिति के विवेकानुसार परीक्षा/चयन में प्रवेश के लिये विचार किया जा सकेगा.

(3) **फीस :—** अभ्यर्थी को नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा विहित फीस का संदाय करना होगा.

9. **निरर्हता :—** अभ्यर्थी की ओर से अपने अभ्यर्थिता के लिये किसी भी साधन से समर्थन अभिप्राप्त करने के किसी प्रयास को, समिति द्वारा परीक्षा/चयन के लिये निरर्हित ठहराया जा सकेगा.

10. **अभ्यर्थियों की पात्रता के संबंध में समिति का विनिश्चय अंतिम होगा :—** परीक्षा/चयन में प्रवेश के लिये किसी अभ्यर्थी की पात्रता या अन्यथा के संबंध में समिति का विनिश्चय अंतिम होगा और किसी ऐसे अभ्यर्थी को जिसके समिति द्वारा प्रवेश प्रमाण-पत्र जारी नहीं किया गया है, परीक्षा में प्रवेश नहीं दिया जावेगा.

11. (1) प्रतियोगी परीक्षा/साक्षात्कार द्वारा सीधी भर्ती :

(एक) सेवा में भर्ती के लिये प्रतियोगी परीक्षा ऐसे अन्तरालों से ली जावेगी जैसे कि नियुक्ति प्राधिकारी समय-समय पर अवधारित करें.

(दो) सरकार द्वारा समय-समय पर जारी किये गये आदेशों के अनुसार परीक्षा चयन समिति द्वारा ली जायेगी.

(2) चयन द्वारा सीधी भरती—

(एक) सेवा में भर्ती के लिये चयन ऐसे अन्तरालों से किया जायेगा जैसा कि संचालक समय-समय पर अवधारित करें.

(दो) सेवा के लिये अभ्यर्थियों का चयन, चयन समिति द्वारा उनका साक्षात्कार लेकर किया जायेगा और चयन समिति संचालक द्वारा समय-समय पर नाम-निर्दिष्ट की जावेगी.

(3) छत्तीसगढ़ लोक सेवा (अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के लिये आरक्षण) अधिनियम, 1994 (क्र. 21 सन् 1994) में अंतर्विष्ट उपबंधों के अनुसार सीधी भर्ती के प्रक्रम में, अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के व्यक्तियों के लिये पद आरक्षित रखे जायेंगे.

(4) चयन सूची सामान्यतः एक वर्ष के लिए या तब तक प्रवृत्त रहेगी जब तक कि नियम (15) के उपनियम (4) के अनुसार उसका पुनर्विलोकन या पुनरीक्षण नहीं किया जाता किन्तु उसकी विधिमान्यता उसके तैयार किए जाने की तारीख से 18 मास की कुल कालावधि के परे नहीं बढ़ाई जाएगी.

17. **चयन सूची से सेवा में नियुक्ति :—**

(1) चयन सूची में सम्मिलित कर्मचारियों की सेवा के संवर्ग के पदों पर नियुक्तियां उसी क्रम से की जाएगी जिस क्रम से ऐसे कर्मचारियों के नाम चयन सूची में आये हों.

परन्तु जहां प्रशासनिक अत्यावश्यकता के कारण ऐसा करना अपेक्षित हो वहां किसी ऐसे व्यक्ति को जिसका नाम चयन सूची में सम्मिलित नहीं किया गया है या जो चयन सूची में ठीक आगामी क्रम में न हो, सेवा में नियुक्त किया जा सकेगा यदि संचालक को यह समाधान हो जाए कि रिक्ति तीन मास से अधिक के लिए संभाव्य नहीं है.

(2) साधारणतः ऐसे किसी व्यक्ति की जिसका नाम सेवा की चयन सूची में सम्मिलित है सेवा में नियुक्ति के पूर्व समिति से परामर्श करना तब तक आवश्यक नहीं होगा जब तक कि चयन सूची में उसका नाम सम्मिलित किए जाने तथा प्रस्तावित नियुक्ति की तारीख के बीच की कालावधि के दौरान उसके कार्य में ऐसी कोई गिरावट न आ गई हो जो नियुक्ति प्राधिकारी की राय में ऐसी है, जो उसे सेवा में नियुक्ति के लिए अनुपयुक्त बनाती हो.

**टिप्पणी :** चयन सूची से नियुक्ति करने की उपयुक्त प्रक्रिया के अतिरिक्त तथा उनकी पारस्परिक वरिष्ठता तथा रिक्त पदों को अग्रनीत करने की प्रक्रिया सामान्य प्रशासन विभाग के ज्ञापन क्रमांक एफ सी/3/2/95/3/1, दिनांक 07 अगस्त 1995 के उपबंधों द्वारा विनियमित होगी.

18. **परिवीक्षा :—** सेवा में सीधी भर्ती तथा पदोन्नति किया गया प्रत्येक व्यक्ति दो वर्ष की कालावधि के लिए परीवीक्षा पर नियुक्त किया जाएगा.

19. **निर्वचन :—** यदि इन नियमों के निर्वचन के संबंध में कोई प्रश्न उद्भूत हो तो उसे सरकार को निर्दिष्ट किया जाएगा. जिसका उस पर विनिश्चय अंतिम होगा.

20. **शिथिलीकरण :— इन** नियमों की किसी बात का यह अर्थ नहीं लगाया जाएगा कि वह किसी ऐसे व्यक्ति के मामले में जिसे ये नियम लागू होते हैं, राज्यपाल की ऐसी रीति से, जो उसे उचित तथा साम्यापूर्ण प्रतीत हो कार्यवाही करने की शक्ति को सीमित या कम करती है :

परंतु कोई मामला ऐसी रीति से नहीं निपटाया जाएगा जो कि इन नियमों में उपबंधित रीति की अपेक्षा उसके लिए कम अनुकूल हो.

21. **व्यावृत्ति :—** इन नियमों में अंतर्विष्ट कोई भी बात राज्य सरकार द्वारा अनुसूचित जाति, अनुसूचित जनजाति तथा अन्य पिछड़े वर्गों के आरक्षण के उपबंधों के तथा शर्तों के संबंध में समय-समय पर जारी आदेशों या निर्देशों को प्रभावित नहीं करेगी.

22. **निरसन तथा व्यावृत्ति :—** इन नियमों के तत्स्थानी और इनके प्रारंभ होने के ठीक पूर्व प्रवृत्त समस्त नियम, इन नियमों के अंतर्गत आने वाले विषयों के संबंध में, एतद्द्वारा निरसित किये जाते हैं.

परंतु इस प्रकार निरसित नियमों के अधीन किया गया कोई आदेश या की गई कोई कार्यवाई इन नियमों के तत्स्थानी उपबंधों के अधीन किया गया आदेश या की गई कार्यवाई समझी जायेगी.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**एस. पी. शोरी,** उप-सचिव.

अनुसूची-एक
(नियम 5 देखिये)

**( लोक अभियोजन संचालनालय में )**

छत्तीसगढ़ तृतीय श्रेणी (लिपिक वर्गीय) सेवाएं सेवा का वर्गीकरण, वेतनमान एवं पदों की संख्या
(सेवा में सम्मिलित लिपिक वर्गीय पदों की)

| स. क्र. | सेवा में सम्मिलित पदों के नाम | पदों की संख्या | संचालनालय कार्यालय | जिला कार्यालय | वर्गीकरण | वेतनमान | टिप्पणी |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) | (7) | (8) |
| 1. | अधीक्षक | 01 | 01 | - | तृतीय श्रेणी | 5000-8000 | |
| 2. | सहायक लेखा अधिकारी (प्रतिनियुक्ति पर) | 01 | 01 | - | तृतीय श्रेणी | 5000-8000 | |
| 3. | सहायक अधीक्षक | 05 | 02 | 03 | तृतीय श्रेणी | 4500-7000 | |
| 4. | स्टेनोग्राफर | 19 | 03 | 16 | तृतीय श्रेणी | 4500-7000 | |
| 5. | सहायक ग्रेड-1 | 01 | 01 | - | तृतीय श्रेणी | 4500-7000 | |
| 6. | सहायक ग्रेड-2 | 18 | 02 | 16 | तृतीय श्रेणी | 4000-6000 | |
| 7. | सहायक ग्रेड-3 | 208 | 18 | 190 | तृतीय श्रेणी | 3050-4590 | |
| 8. | स्टेनो टायपिस्ट | 02 | 02 | - | तृतीय श्रेणी | 3050-4590 | |
| 9. | डाटा एन्ट्री आपरेटर | 01 | 01 | - | तृतीय श्रेणी | 3500-5200 | |
| 10. | पी.सी.डी. | 16 | - | 16 | तृतीय श्रेणी | 4000-6000 | |
| 11. | ए.पी.सी.डी. | 16 | - | 16 | तृतीय श्रेणी | 3050-4590 | |
| 12. | वाहन चालक | 03 | 03 | - | तृतीय श्रेणी | 2610-3540 | |

# अनुसूची-दो
(नियम 6 देखिये)

**( लिपिक संवर्ग-लोक अभियोजन संचालक, छत्तीसगढ़ रायपुर )**

| विभाग का नाम | पद तथा सेवा का नाम | पदों की कुल संख्या | भरे जाने वाले पदों की संख्या | | | टिप्पणी |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | सीधी भर्ती द्वारा [नियम 6 (क) देखिये] | सेवा के मूल सदस्यों को पदोन्नति द्वारा [नियम 6 (ख) देखिये] | अन्य सेवाओं से पदों (व्यक्तियों) के स्थानांतरण द्वारा [नियम 6 (ग) देखिये] | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) | (7) |
| लोक अभियोजन संचालनालय छत्तीसगढ़ | अधीक्षक | 1 | - | 100% | - | 25 प्रति. चतुर्थ श्रेणी के उन कर्मचारियों ने जिन्होंने माध्यमिक शिक्षा मण्डल रायपुर या राज्य की मान्यता प्राप्त अन्य संस्था से (10+2) हायर सेकेण्डरी परीक्षा या हाई स्कूल परीक्षा उत्तीर्ण की है तथा जिनको सेवा में 5 वर्ष का अनुभव हो. |
| | सहायक अधीक्षक | 05 | - | 100% | - | |
| | सहायक ग्रेड-I | 01 | - | 100% | - | |
| | सहायक ग्रेड-II | 18 | - | 100% | - | |
| | सहायक ग्रेड-III | 208 | 75% | 25% | - | |
| | 1. स्टेनोग्राफर | 19 | 50% | 50% | - | |
| | 2. स्टेनोटाईपिस्ट | 2 | 100% | - | - | स्थापना में नियुक्त ऐसे स्टेनो-टाईपिस्ट जो 01 जनवरी को पांच वर्ष की सेवा पूर्ण कर ली हो और जो स्टेनोग्राफर पद के लिये विहित शर्तें पूरी करते हों, पदोन्नति के लिये पात्र होंगे. |
| | डाटा एन्ट्री आपरेटर | 01 | 100% | - | - | |
| | 1. पी.सी.डी. | 16 | - | 100% | - | |
| | 2. ए.पी.सी.डी. | 16 | 100% | - | - | |
| | वाहन चालक | 03 | 100% | - | - | |

## अनुसूची-तीन
(नियम 8 देखिये)

### लोक अभियोजन छत्तीसगढ़ में लिपिक संवर्ग के पदों पर सीधी भर्ती हेतु व्यक्तियों की आयु तथा अर्हता
### विभाग का नाम-लोक अभियोजन संचालनालय, छत्तीसगढ़

| विभाग का नाम | सेवा तथा पद का नाम | न्यूनतम आयु सीमा | अधिकतम आयु सीमा | विहित शैक्षणिक अर्हताएं एवं अनुभव | टिप्पणी |
|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| संचालनालय लोक अभियोजन छ. ग. रायपुर | 1. सहायक ग्रेड-III | 18 | 30 | 1. छ. ग. माध्यमिक शिक्षा मण्डल, रायपुर या राज्य द्वारा मान्यता प्राप्त संस्था से (10+2) हायर सेकेण्डरी परीक्षा या हाईस्कूल परीक्षा उत्तीर्ण.<br>2. छत्तीसगढ़ शीघ्रलेखन एवं मुद्र-लेखन परीक्षा मण्डल से हिन्दी मुद्रलेखन परीक्षा उत्तीर्ण एवं मान्यता प्राप्त किसी अन्य संस्था से हिन्दी मुद्रलेखन उत्तीर्ण. | **चयन समिति**<br>1. संयुक्त संचालक (अभियोजन) -अध्यक्ष (पद रिक्त होने पर) उप-संचालक (स्थापना) लोक अभियोजन संचालनालय छत्तीसगढ़.<br>2. उप-संचालक लोक अभियोजन संचालनालय (सदस्य).<br>3. उप-संचालक अभियोजन (संचालक द्वारा नाम-निर्दिष्ट सदस्य). |
| | 2. स्टेनोग्राफर | 18 | 30 | 1. छ. ग. माध्यमिक शिक्षा मण्डल, रायपुर या राज्य द्वारा मान्यता प्राप्त अन्य संस्था से (10+2) हायर सेकेण्डरी या हाईस्कूल परीक्षा उत्तीर्ण.<br>2. छ. ग. शीघ्रलेखक तथा मुद्रलेखन मंडल या राज्य से मान्यता प्राप्त किसी अन्य संस्था से शीघ्र लेखन परीक्षा में 100 श.प्र.मि. की गति उत्तीर्ण. | उपरोक्तानुसार |
| | 3. स्टेनोटायपिस्ट | 18 | 30 | 1. छ. ग. माध्यमिक शिक्षा मण्डल, रायपुर या राज्य द्वारा मान्यता प्राप्त अन्य संस्था से (10+2) हायर सेकेण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण या हाईस्कूल परीक्षा उत्तीर्ण.<br>2. छत्तीसगढ़ शीघ्रलेखन तथा मुद्रलेखन मंडल से हिन्दी मुद्र-लेखन परीक्षा या मान्यता प्राप्त किसी अन्य संस्था से हिन्दी मुद्रलेखन उत्तीर्ण.<br>3. स्टेनोग्राफी का 60 शब्द प्रति मिनट का ज्ञान. | उपरोक्तानुसार |

| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
|---|---|---|---|---|---|
| संचालनालय लोक अभियोजन छ. ग. रायपुर | 4. डाटाएन्ट्री आपरेटर | 18 | 35 | 1. छ. ग. माध्यमिक शिक्षा मण्डल, रायपुर या राज्य द्वारा मान्यता प्राप्त अन्य संस्था से (10+2) हायर सेकेण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण या हाईस्कूल परीक्षा उत्तीर्ण.<br>2. छत्तीसगढ़ रायपुर के किसी मान्यता प्राप्त संस्था से कम से कम 500 शब्द प्रति मिनट की गति. | **चयन समिति**<br>1. संयुक्त संचालक (अभियोजन) -अध्यक्ष (पद रिक्त होने पर) उप-संचालक (स्थापना) लोक अभियोजन संचालनालय छत्तीसगढ़.<br>2. उप-संचालक लोक अभियोजन संचालनालय (सदस्य).<br>3. उप-संचालक अभियोजन (संचालक द्वारा नाम-निर्दिष्ट सदस्य). |
| | 5. ए.पी.सी.डी. | 18 | 30 | 1. छ. ग. माध्यमिक शिक्षा मण्डल, रायपुर या राज्य द्वारा मान्यता प्राप्त अन्य संस्था से (10+2) हायर सेकेण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण या हाईस्कूल परीक्षा उत्तीर्ण. | उपरोक्तानुसार |
| | 6. वाहन चालक | 18 | 35 | शिक्षा मण्डल से मान्यता प्राप्त संस्था से मिडिल स्कूल परीक्षा उत्तीर्ण एवं वैध वाहन अनुज्ञप्ति होना आवश्यक है. | उपरोक्तानुसार |

## अनुसूची-4

(नियम 14 देखिये)

### लोक अभियोजन संचालनालय छत्तीसगढ़ रायपुर के पदोन्नति क्रम के लिए लिपिक संवर्ग की सूची

| स. क्र. | वर्तमान पद का नाम जिससे पदोन्नति की जानी है | पद (पदोन्नति) का नाम जिस पर पदोन्नति (की जावेगी) की जानी है | अपेक्षित अनुभव | विभागीय पदोन्नति समिति के सदस्य |
|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) |
| 1. | सहायक ग्रेड-I/सहायक अधीक्षक | अधीक्षक | 5 वर्ष | संयुक्त संचालक-अध्यक्ष, पद रिक्त होने पर, उप-संचालक, (स्थापना) लोक अभियोजन संचालनालय, संचालक द्वारा नाम-निर्दिष्ट उप संचालक-सदस्य. |
| 2. | सहायक ग्रेड-II/पी.सी.डी. | सहायक ग्रेड-I | 5 वर्ष | संयुक्त संचालक-अध्यक्ष, पद रिक्त होने पर, उप-संचालक, (स्थापना) लोक अभियोजन संचालनालय, संचालक द्वारा नाम-निर्दिष्ट उप संचालक-सदस्य. |
| 3. | स्टेनो टायपिस्ट | स्टेनोग्राफर | 6 वर्ष | तदैव. |
| 4. | सहायक ग्रेड-III | सहायक ग्रेड-II | 6 वर्ष | तदैव |
| 5. | ए. पी. सी. डी. | पी. सी. डी. | 6 वर्ष | तदैव |
| 6. | चतुर्थ श्रेणी कर्मचारी | सहायक ग्रेड-III | 5 वर्ष | 1. संयुक्त संचालक-अध्यक्ष, पद रिक्त होने पर उप-संचालक (प्रशासन). 2. संचालक द्वारा नाम-निर्दिष्ट एक उप संचालक एवं एक सहायक संचालक-सदस्य. |

Raipur, the 6th November 2009

NOTIFICATION

No. F/14-47/Two-Home/2008.—In exercise of the powers conferred by the proviso to Article 309 of the Constitution of India, the Governor of Chhattisgarh hereby makes the following rules for regulating the recruitment and conditions of service of the Members of the Chhattisgarh Directorate of Public Prosecution Class-III (Non- Gazetted) Service, namely :—

RULES

1. **Short title and commencement.—**
   (1) These rules may be called the Chhattisgarh Public Prosecution Class-III (Non-Gazetted) Service Recruitment Rules, 2009.

   (2) They shall come into force with effect from the date of their publication in "Official Gazette"

2. **Definitions.—** In these rules, unless the context otherwise requires :—
   (a) "Appointing Authority" in respect of the service or a post means the Director of Public Prosecution, Chhattisgarh;

   (b) "Director" means Director Public Prosecution;

   (c) "Examination" means the competitive examination for recruitment conducted under rule-11;

   (d) "Government" means the Government of the Chhattisgarh;

   (e) "Governor" means the Governor of the Chhattisgarh;

   (f) "Schedule" means schedule appended to these rules ;

   (g) "Schedule Caste" means the Scheduled Castes as specified in relation to this state of Chhattisgarh races under Artical 341 of the constitution of India ;

   (h) "Scheduled Tribes" means the Scheduled Tribes as specified in relation to this state of Chhattisgarh races under Artical 342 of the constitution of India ;

   (i) "Other Backward Classes" means the Other Backward Classes of citizens as specified by the State Government vide notification No. F-8-5 XXV/4/84, dated 26th December, 1984 as amended from time to time ;

   (j) "Service" means the Chhattisgarh Public Prosecution Directorate Class-III (Non-Gazetted) Service;

   (k) "State" means the state of Chhattisgarh.

3. **Scope and Application.—** Without prejudice to the generality of the provision contained in the Chhattisgarh Civil Services (General Conditions of Services) Rules, 1961, these rules shall apply to every member of the service.

4. **Constitution of the Service.—** The Service shall consist of the following persons, namely :—
   (a) Persons who at the commencement of these rules are holding substantively, the posts specified in Schedule-I;

   (b) Persons recruited to the service before the commencement of these Rules, and

   (c) Persons recruited to the services in accordance with the provisions of these rules.

5. **Classification, Scale of Pay etc.**— The classification of the service, the scale of pay attached thereto and the number of posts included in the service shall be in accordance with the provisions contained in Schedule-I;

Provided that the Government may, from time to time, add or reduce the number of posts included in the service either on a permanent or temporary basis.

6. **Method of Recruitment.**—

(1) Recruitment to the service, after commencement of these rules, shall be made by the following methods, namely :—

(a) By direct recruitment by Competitive Examination/Selection.

(b) By promotion of persons holding posts as shown in column (2) of Schedule-IV;

(c) By transfer of persons from other services holding such posts in a substantive capacity specified in this behalf.

(2) The number of persons recruited under clause (b) clause (c) of sub-rule (1) shall not at any time, exceed the percentage specified in Schedule-II of the number of posts as specified in Schedule-I.

(3) Subject to the provisions of these rules, the method or methods of recruitment to be adopted for the purpose of filling any particular vacancy or vacancies in the service as may be required to be filled during any particular period of recruitment, and the number of persons to be recruited by each method, shall be determined on each occasion by the Appointing Authority in consultation with Government.

(4) Notwithstanding anything contained in sub rule (1) if in the opinion of the Appointing Authority the exigencies of the service so required, he may after approval of the Government in the General Administration Department adopt such methods of recruitment to the service other than those specified in the said sub-rule as it may, by order issued in this behalf prescribe.

7. **Appointment to the Service.**—All appointments to the service after commencement of these rules shall be made only after selection by one of the methods of recruitment specified in rule-6.

8. **Conditions of Eligibility for Direct Recruits.**—In order to be eligible for selection a candidate must satisfy the following conditions :—

(1) **Age** (Time of Examination) :—

(a) He must have attained the age as specified in column 3 of Schedule-3 and not attained the age as specified in column (4) of the said schedule on the first day of January next following the date of commencement of the examination.

(b) The upper age limit shall be ralaxable upto a maximum of 5 years if a candidate belongs to a Scheduled Caste, Scheduled Tribes and Other Backward Classes.

(c) The upper age limit shall be relaxable (upto a maximum of ten years) to a women candidate in accordance with the provision of rule-4 of the Chhattisgarh Civil Services (Special Provision for Appointment of Women) Rules, 1997.

(d) The upper age limit shall also be relaxable in respect of candidates who are or have been employees of the Chhattisgarh Government, to the extent and subject to the conditions specified below :—

(i) A candidate who is a permanent Government servant, should not be more than 38 years of age;

(ii) A candidate holding a post temporarily and applying for another post should not be more than 38 years of age. This consession shall also be admissible to the work charged employees contingency paid staff and person employed in the project implementing committees;

(iii) A candidate, who is a retrenched Government servant, shall be allowed to deduct from his age the period of all temporary service previously rendered by him upto

